आत्म-प्रवञ्चित्तन चरित्रों का व्यर्थ क्रन्दन अपने गर्जन तथा हुङ्कार से आकाश को फाड़ देता है और सारी दुनिया को सिर पर उठा लेता है, पर उनका चिल्लाना अरण्यरोदन के समान है। उसकी कोई सार्थकता नहीं है। पर हमारे कवियों ने दुःख और पाप के भाव को शान्त-रूप से ग्रहण किया है। संसार में जीव नाना दुःख से पीड़ित हैं, इसमें सन्देह नहीं। पर आत्मविद्रोह से उन दुःखों का निवारण कदापि नहीं हो सकता। इसलिये उन लोगों ने निर्विकार भाव से अपना कर्त्तव्य निभाकर नीलकण्ठ महादेव की तरह पाप का विष-पान कर लेने का उपदेश दिया है। अपनी कला में विषाद का भाव उन्होंने दर्शाया है। पर वह विषाद अत्यंत स्निग्ध तथा करुण है। जिस प्रकार एक सुन्दरी, सहृदया, स्नेहशीला तथा कर्त्तव्यपरायणा स्त्री नाना दुःखों का भोग करती हुई भी शान्त-रूप से घर-गिरस्ती के सभी काम-काज निभाती रहती है और बिना किसी शिकायत के अनन्त की प्रतीक्षा में अपने दिन बिताती है, उसी प्रकार हमारे कवियों ने (कालिदास आदि ने) जीवन के समस्त पाप और दुःखों को निर्विकार भाव से सहन करके स्निग्ध करुण का स्रोत बहाया है और मधुर आनन्द का आभास दिया है।

दुःख और पाप की यातना को व्यर्थ न समझकर हमारे कवियों ने उसकी सार्थकता त्याग के भाव में दिखलाई है। दुःख की यातना एक ऐसी प्रचण्ड शक्ति है, जो गेटे के कथनानुसार वास्तव में मनुष्य को उन्नति की ओर प्रेरित करती है। जो व्यक्ति जितने अधिक परिमाण में दुःख तथा विषाद के सागर में डूबा हुआ है, वह उतना ही अधिक उच्चतम आदर्श के प्रति आकर्षित होता जाता है। इसका कारण यह है कि त्याग की महत्ता वही अधिक समझ सकता है। दुष्यन्त और शकुन्तला जब दीर्घ विरह की आँच में पूरी तरह तप जाते हैं तब वे त्याग की महत्ता समझने लगते हैं और प्रेम की महिमा का मर्म जान कर अनन्त के बन्धन में, स्वर्गीय स्नेहपाश से बँध जाते

हैं। यह बन्धन ही वास्तविक मुक्ति है। तुच्छ जीवन से त्राण इसी के द्वारा मिलता है गरज यह कि दुःख के धक्के से ही मनुष्य की आत्मा जागरित होकर अपना वास्तविक स्वरूप समझ पाती है। दुःख रूपी पिप्पल का फल चखकर जब उसे वितृष्णा हो जाती है, तब वह अपने साथी 'दूसरी आत्मा' का आन्तरिक रहस्य समझने में समर्थ होता है !

ईसाई धर्म का मूल भाव भी दुःख-द्वारा अनुभूति इसी त्याग के भाव में स्थित है। 'Blessed are they that mourn, for they shall be comforted'' इस वाक्य में दुःख की महत्ता दिखलाई गई है। दुख व्यर्थ नहीं है, क्योंकि उसके कारण सान्त्वना का आनन्द प्राप्त होता है। Song of Solomon ( सुलेमान का सङ्गीत ) इसी प्राच्य भाव का आभास देता है, जो विरहिणी तथा मुग्ध यक्ष प्रिया की तरह अपने करुणा-विह्वल, कोमल हृदय का स्निग्ध विषाद नयन-सलिल से आर्द्र तन्त्री की पुनः पुनः विस्मृत मूर्च्छना (तान) के द्वारा व्यञ्जित करता है। सुलेमान का यह संगीत उस हृदय का करुण राग है जो अश्रु विगलित नेत्रों मे शान्तभाव से प्रियतम के अनन्त मिलन की प्रतीक्षा करता है। समस्त अँग्रेज़ कवियों में वर्ड्सवर्थ तथा टेनी-सन ने ही यह प्राच्यभाव इस तरह से अपनाया है। अत्यन्त भयंकर तथा निष्ठुरतम प्राकृतिक नियमों को भी इन कवियों ने स्थिरता तथा धैर्य के साथ शान्त भाव से ग्रहण किया है। समस्त प्राकृतिक नियमों की जटिलता के भीतर वे एक अपूर्व सामञ्जस्य देख पाये हैं।

In Memoriam में टेनीसन ने लिखा है—

> I curse not nature, no, nor death;
> For nothing is that errs from law.

"मैं न प्रकृति को अभिशाप देना चाहता हूँ न मृत्यु को, क्योंकि जो महानियम-चक्र सारी सृष्टि को छाये हुए है उसमें कोई भूल नहीं हो सकती।"

the udgitha, a story about the Gods and Asuras in which
there occurs the statement, 'They meditated on the udgitha

शेक्सपीयर के चरित्रों ने इस भाव का रहस्य नहीं समझा था। उनकी आत्मविद्रोही प्रकृति की भीषण झटिका के प्रचण्ड हुङ्कार का यही कारण है।

अन्त में यह कहा जा सकता है कि अन्धकार तथा विषाद विश्व-प्रकृति के सौंदर्य में स्थिरता तथा गम्भीरता का भाव ला देते हैं। कवि लोग भले ही दुःख की यातना पर केवल उसी की खातिर मर मिटें, किन्तु आनन्द के भाव में पूर्णता प्राप्त करने में ही उसकी सार्थकता है। आनन्द-विषाद, पुण्य-पाप, आलोक-अन्धकार, जीवन-मरण, ये सब पूर्ण सत्य के ही दो विभिन्न-रूप हैं। एक दूसरे के बिना अपूर्ण है। एक भाव प्रतिक्षण मनुष्य को कर्म के लिए प्रेरित कर रहा है, दूसरा अहरह उसे शांति तथा विश्रान्ति के लिए लालायित कर रहा है। एक चंचल है दूसरा स्तब्ध। एक शक्ति है दूसरा शिव।

१६२८